आवश्यकता और उसे अपने परिश्रमसे ही पूरा करना। पुरुषोत्तमके दिन बड़े ही सुखसे कटते थे। वे जब खेतमें परिश्रम करते, तब भी उनके मुँहसे रामका नाम और मनमें रामका ध्यान रहता। उनका परिश्रम भी सारा अपने इष्टदेव रामकी पूजाके लिये ही होता।

घरमें भगवान् श्रीरामचन्द्रजीका सुन्दर प्राचीन विग्रह था। बड़े प्रेम, चाव, भाव और विधिसे पुरुषोत्तमजी भगवान्‌की पूजा करते। स्वयं रसोई बनाकर भगवान्‌के भोग लगाते और उसी प्रसादसे अपने अंदर रहनेवाले भगवान्‌की तृप्ति करते।

भगवान्‌ने कहा है—

अहं वैश्वानरो भूत्वा प्राणिनां देहमाश्रितः।
प्राणापानसमायुक्तः पचाम्यन्नं चतुर्विधम्॥
(गीता १५। १४)

'मैं ही सब प्राणियोंके शरीरमें स्थित प्राण और अपानसे संयुक्त वैश्वानर अग्निरूप होकर चार प्रकारके अन्नको पचाता हूँ।'

बाहर भी भगवान्‌को भोग लगाना और भीतर भी भगवान्‌को ही। भक्त जो कुछ करता है, बाहर-भीतर सब भगवान्‌के लिये ही करता है। वह अपना अस्तित्व भी भगवान्‌के ही आधारपर मानता है। स्वतन्त्र न वह कुछ है, न उसका अपना कोई अलग कार्य है। उसके सारे कार्य भगवान्‌के कार्य हैं; क्योंकि वह सर्वदा और सर्वथा भगवान्‌का ही है। पुरुषोत्तम भक्तके सारे कार्य इसी भावसे सम्पन्न होते। निरन्तर भगवान्‌का अखण्ड स्मरण और भगवान्‌के लिये ही मन-वाणी-शरीरकी प्रत्येक क्षणकी प्रत्येक क्रिया। यही तो भगवदीय जीवन है।

ज्यों-ज्यों भजन बढ़ता गया, त्यों ही-त्यों भावमें प्रगाढ़ता आती गयी। लगभग बारह वर्षकी साधनासे पुरुषोत्तमका सब कुछ राममय हो गया। अब उनकी खेती-बारी छूट गयी। खेती-बारी कहाँसे होती—गाढ़ समाधिमें भोजन-पानका भी कोई पता नहीं रह गया। श्रीमद्भागवतमें कथित श्रीभगवान्‌की निम्नलिखित उक्ति मानो उनमें पूर्णतया चरितार्थ हो गयी—

वाग् गद्गदा द्रवते यस्य चित्तं
रुदत्यभीक्ष्णं हसति क्वचिच्च।
विलज्ज उद्गायति नृत्यते च
मद्भक्तियुक्तो भुवनं पुनाति॥
(११। १४। २४)

भगवान् श्रीरामका नाम-गान करते हुए उनकी वाणी गद्गद हो जाती। चित्त द्रवित होकर बहने लगता। एक क्षणके लिये भी रोना बंद नहीं होता। कभी वे खिलखिलाकर हँसने लगते, कभी लाज छोड़कर उच्चस्वरसे गाने लगते और कभी उन्मत्त होकर नाचने लगते। भक्तिरसमें सराबोर हुए भक्त पुरुषोत्तमजीकी इस स्थितिमें जो कोई भी उनके पास आता, उनकी इस दिव्य भावमयी स्थितिके दर्शन करता, वही पवित्र-हृदय होकर भावोन्मत्त हो जाता।

पुरुषोत्तमजीकी रामधुन दूर-दूरतक पहुँची। घर-घर और गाँव-गाँवमें लोग राम-नामका मधुर कीर्तन करने लगे। पुरुषोत्तमजीके दर्शनार्थ दूर-दूरसे लोग आने लगे। पर उनकी भाव-समाधि प्रगाढ़से प्रगाढ़तर होती गयी। वे सदा-सर्वदा बाह्यज्ञानशून्य रहते और उपर्युक्त भावोंका विलक्षण प्रकाश उनमें निरन्तर होता रहता। इस दशामें वे पाँच वर्षतक रहे। एक दिन इसी दशामें भगवान् श्रीरामके विग्रहके सामने नाचते-नाचते ही उन्होंने तीन बार बड़े जोरसे राम-नामका घोष किया और उसी क्षण उनका ब्रह्मरन्ध्र फट गया। शरीर भगवान्‌के श्रीविग्रहके चरणोंपर गिर पड़ा। उस समय भी उनके मुखमण्डलपर अपूर्व तेज छाया था और मानो उनके रोम-रोमसे रामध्वनि हो रही थी।

## भक्त-वाणी

अहो सुधन्योऽहममूनि रामपादारविन्दाङ्कितभूतलानि।
पश्यामि यत्पादरजो विमृग्यं ब्रह्मादिदेवैः श्रुतिभिश्च नित्यम्॥ —भरतजी

'अहो! मैं परम धन्य हूँ, जो आज श्रीरामचन्द्रजीके उन चरणारविन्दोंके चिह्नसे सुशोभित भूमिको देख रहा हूँ, जिनकी रजको ब्रह्मा आदि देवगण और सम्पूर्ण श्रुतियाँ भी सदा खोजती रहती हैं—पातीं नहीं।'

# विरक्त रामभक्त श्रीबनादासजी

( लेखक—बाबा श्रीराघवदासजी एम्० एल्० ए० )

महात्मा श्रीबनादासजीका जन्म गोंडा जिलेमे लकड़मंडी-गोंडा सड़कपर नवाबगंजके पास ग्राम अशोकपुरमे हुआ था। इनके पिता बड़े सहृदय और भक्त पुरुष थे। एक महात्माने उनकी सेवासे प्रसन्न होकर उनको आशीर्वाद दिया था कि 'तुम्हारे घरमें महापुरुषका आविर्भाव होगा।' श्रीबनादासजीकी माता भी सरलहृदया, साध्वी स्त्री थी। इनका विवाह बरहज ( देवरिया ) के पास मोहरा समोगर ग्रामके एक टोलेमे हुआ था।

आरम्भमें घरकी गरीबीके कारण बनादासजी विशेष पढ़ न सके। साधारण अक्षर-ज्ञान ही उनको था। युवावस्थामे भिनगा राज्य ( बहराइच ) की सेनामे उन्होने सिपाहीकी नौकरी की और तीस वर्षतक वे इस नौकरीमे रहे। उन्हीं दिनो उनके इकलौते पुत्रका बारह वर्षकी आयुमे स्वर्गवास हो गया। वे मनःसान्त्वनाके लिये शवके साथ श्रीअयोध्याजी चले आये, परंतु बादको हमेशाके लिये विरक्त होकर विक्टोरिया पार्कके पश्चिम एक निश्चित स्थानपर बैठकर उन्होने चौदह वर्षतक बड़ी कठोर तपस्या की। वे अयोध्याजीमें लगभग चालीस वर्ष रहे। इतने लंबे समयमे धनसंग्रहका तो कोई उपाय किया ही नहीं। कभी भिक्षा भी नहीं माँगी।

रीवाँनरेश महाराज श्रीरघुराजसिंहजी रामभक्त थे। एक बार जब वे श्रीअवध पधारे, तब यह सुनकर कि भवहरन-कुञ्जमें एक विरक्त महात्मा रहते हैं, वे श्रीबनादासजीके दर्शनके लिये गये। श्रीबनादासजी उस समय अपनी कुटिया-मे लेटे हुए थे। श्रीरघुराजसिंहजीके आनेकी खबर पाकर भी वे उठे नहीं। लेटे हुए ही करवट बदलकर उन्होने उनकी ओर पीठ कर दी। इसमे रीवाँनरेशको अपमान मालूम हुआ और वे चल दिये। रातमे उन्हें स्वप्न हुआ कि तुमने एक महात्माका निरादर किया है। रघुराजसिंहजी तुरंत बारह बजे रातको दर्शनके लिये महात्मा बनादासकी कुटीपर गये। महात्माजी निद्रामें थे। अतएव चार बजे प्रातःतक उन्हें वहाँ बैठना पड़ा। चार बजे नित्यक्रियाके अनन्तर दर्शन हुए। अपनी भूलके लिये रघुराजसिंहजीने क्षमा माँगी और दस हजारकी थैली देना चाहा। बनादास-जीने स्वीकार नहीं किया और यह दोहा कहा

जाँचव, जाव, जमाति, जर, जोरू, जाति, जमीन।
जतन आठ ये जहर सम, बनादास तजि दीन॥

अन्तमे श्रीरघुराजसिंहजीने उन रुपयोसे भवहरनकुञ्जमें महात्मा बनादासद्वारा दी हुई भूमिपर श्रीराममन्दिर बनवाया और पूजा-भोग-रागके लिये बीस रुपये मासिक वृत्ति लगा दी। आगे चलकर महात्माजीकी मृत्युके बाद आश्रमके अधिकारियोंकी असावधानतासे यह वृत्ति बंद हो गयी।

बनादासजीने आजन्म किसीको सिर झुकाकर प्रणाम नहीं किया। वे कहा करते थे कि अपना सिर तो मैंने भगवान्‌को अर्पण कर दिया है, दूसरेके सामने उसे झुकानेसे इष्टदेवकी अप्रतिष्ठा होती है—

'सिर दिया सरकार को सो और का कैसे नवै।'

उनको जगन्माता श्रीसीताजीका बड़ा भरोसा था। इसलिये उन्हे अपने खान-पान-आरामके लिये कोई फिक्र नही रहती थी। वे कहते थे—

भोजन सिय का भेजो पैहौं।
रूखो सूखो सरो नकारो परम प्रेम ते खैहौं॥
जगत आस तजि भयो आपु को, अब पर घर नहिं जैहौं।
'बनादास' किमि आस करै पर, आपु को दास कहैहौं॥

बीमारीके समय भी औषध-उपचारके लिये चिकित्सकों-की शरण न लेकर वे सीता माताकी ही याद किया करते थे—

को तन ताप हरै सीता बिन।
बात सीत ज्वर जुरे जोर करि, जानि अबल मोहि अति त्रासा इन।
बहु उपाय करि कै हार्यौ हिय, आपु सरिस सूझत कोउ नाहिन॥

इसी श्रद्धा-विश्वासका यह फल था कि अपने चालीस वर्षके अयोध्यावासमें इन्हें कभी भिक्षा माँगनेकी जरूरत ही नहीं पड़ी।

ये बहुत स्पष्टवक्ता थे। ऐश-आराम, साधुताके नामपर नाना आडम्बर—इनसे ये दुखी रहा करते थे। इसलिये अपनी रचनाओंमे महात्मा कबीरदासकी तरह इन्होंने कड़े शब्दोंमें इसकी समालोचना की है।

बनादासजीने आत्मानुभूति, भगवद्भक्ति तथा तद्-विषयक संतोंके जो अनुभव लिखे हैं, देखिये, वे कितने सही हैं। वे लिखते हैं—